वे पवित्रों के पवित्र, मङ्गलों के मङ्गल, देवताओं के देवता तथा भूतों के परम पिता हैं । "पवित्रों का पवित्र" अर्थात् पापहारि गंगादि तीर्थों का परम पवित्र वस्तु हैं । उनमें पापहारित्व शक्ति को प्रदान करने वाले यह तात्पर्य्य है। "मङ्गलों का मङ्गल" अर्थात् विघ्ननाशक गणेशादि के जो परम मंगल हैं । उनमें विघ्ननाशक-शक्ति को देने वाले ऐसा तात्पर्य्य है । देवताओं के देवता-अर्थात् सर्वाराध्य विरिञ्चि आदि के भी परम दैवत आराध्य वस्तु हैं । जिनके सम्बन्ध से तथा जिनकी आराधना से ब्रह्मादि देवताओं की सर्वाराध्यत्व शक्ति है। "भूतों के अव्यय पिता" अर्थात् सबके जनक हैं पालक भी हैं । अव्यय शब्द से आधुनिक पिताओं से विशेषता है ॥१०॥

युगागम के प्रारम्भ में जिनसे समस्त भूत उद्भव होते हैं, मध्य-काल में जिनके द्वारा पालित होते हैं तथा युगक्षय में जिनमें लय प्राप्त होते हैं। सूत्रकार भगवान् व्यास ने "जन्माद्यस्य यत:" इस सूत्र में भगवान् के जगज्जन्मादि हेतुत्व का निरूपण किया है ॥११॥

हे राजन् ! समस्त लोक में प्रधान, जगन्नाथ विष्णु के पाप भय विनाशक नाम सहस्र का कीर्त्तन करता हूँ श्रवण करो । "लोक-प्रधानस्य" का अर्थ वेदादि शास्त्र में प्रधानतया सर्वेश्वर रूप से निरूपित, "जगन्नाथ" का अर्थ जगद्वर्त्ति देव-मानवादिओं के द्वारा पुरुषार्थदातृत्व रूप से प्रार्थनीय ॥१२॥

विष्णु के नामों का साकल्य से कथन असम्भव है परन्तु महान् आत्मा वाले उनके जो नाम समूह गौण रूप से विख्यात है एवं नाम द्रष्टा ऋषियों से जो परमार्थतया कथित हैं उन नामों को पुरुषार्थ चतुष्टय लाभ के लिये मैं कहूँगा । यहाँ ज्ञातव्य विषय यह है कि-परब्रह्म शब्दवाच्य स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण वैदूर्य्यमणि की भाँति अनादिसिद्ध नारायण वासुदेवादि रूप से विराजमान हैं।



"एकमात्र वशी, सर्वग श्रीकृष्ण ईड्य हैं जो एक होकर भी बहु स्वरूप से विराजमान हैं" इत्यादि श्रुति में कहा गया है । "कृष्ण ही स्वयं भगवान् हैं" ऐसा श्रीमद्भागवत का वाक्य है। आविर्भूत सर्वशक्ति वाला स्वयंरूप, प्राय उनके समान शक्ति प्रकाशक विलास जैसा कि नारायण स्वरूप, अनाविर्भूत सर्वशक्ति-व्यूह वाला स्वांश है कला भी है । प्रकृति अस्पर्शी वासुदेवजी, क्रमत: कारणोदक-गर्भोद-क्षीरोदशायी प्रकृति अनुग्राही संकर्षण-प्रद्युम्न अनिरुद्ध ये तीन पुरुषावतार, मत्स्य-कूर्म्मादि लीलावतार, मन्वन्तरावतार, युगावतार ये समस्त पुराणों में प्रसिद्ध हैं। सर्वात्म रूप से श्रीकृष्ण विराजमान हैं ऐसा सिद्धान्त है । आज उनके वर से सामर्थ्यवान् होकर भीष्म पितामह धाम-परिकर विशिष्ट उनके रूप नामों का उपदेश कर रहे हैं । अर्थात् स्फुटतया रहस्य-कर्म-निमित्तों को व्यक्त करते हैं। जिन ब्रह्मादि शब्दों की ब्रह्मादियों में यौगिकरूप से मुख्यवृत्ति है उन ब्रह्मादि शब्दों की भगवान् में महायोग रूप से परम मुख्यवृत्ति है। जैसा कि राजादि शब्दों की मण्डलेश्वर में मुख्यवृत्ति तथा सार्वभौमादि में परममुख्यवृत्ति है । किन्हीं किन्हीं नामों की अन्यत्र रूढ़ होने पर भी श्रीहरि में विद्वद्‌रूढ़ि से वृत्ति है। नामों की निरुक्ति दो प्रकार है। वैयाकरणी एवं आर्षी । यहाँ उन दोनों प्रकार निरुक्ति से अन्य प्रकार निरुक्तियाँ दृष्ट हैं । कुछ नाम भारतादि में देखने में आते हैं। यहाँ उनका ग्रहणीय है। विष्णवादि नामों की यहाँ पुनरुक्ति है परन्तु अर्थ भेद से पुनरुक्ति दोष नहीं है । श्रीधर-माधवादि नामों का अर्थ वश एक होने पर भी स्वरूप भेद से एक अर्थ नहीं है। एक देवता विषय के कारण समस्त नामों की पुनरुक्ति दोषावह नहीं है। यहाँ तक उपोद्‌घात है ॥१३॥

पहले पूर्णत्व, पारमैश्वर्य्य धर्म्मों के धर्म्मि में तृष्णावर्द्धन के कारण तद्बोधक कतिचिद् नामों को कहते हैं ओं विश्वं इत्यादि शब्दों से ।

इस स्तोत्र को आदि-अन्त भगवद्आत्मस्वरूप के कारण तथा प्रणव पुटित के हेतु मन्त्रात्मक जानलेना चाँहिये । अन्त में नमः शब्द-देकर चतुर्थी अन्त का प्रयोग कर प्रत्येक नामको तुलसी अर्पण-पूर्वक विष्णु में अर्पण करने पर पुरश्चरण सिद्धि होती है। विश्वादि शब्द संज्ञा के कारण तथा सर्वनामत्व के अभाव के कारण "विश्वाय" इस प्रकार रूप जानना। यहाँ स्त्रिलिङ्ग, पुंलिङ्ग एवं नपुंसक रूप से शब्द समस्त पठित हुए हैं वे क्रम से देवता-देव-दैवत इस प्रकार विशेषण वाचि हैं। विश्व—अपने से इतर समस्त तत्त्व में प्रवेश करने वाले ; विष्णु—उनमें व्यापक तया रहने वाले ; वषट्कार—जिनके उद्देश्य में हवि त्याग किया जाता है वह ; अर्थात् सर्व्वयज्ञ के आराध्य ; भूत-भव्य-भवत् प्रभु—अर्थात् भूत-भविष्यत्-वर्त्तमान त्रिकाल में प्रभुरूप से विराजमान, त्रैकालिक प्राणियों के प्रभु ऐसा तात्पर्य्य है। किसी के मत में-भूतादिभाव से तीन प्रकार काल के प्रभु अर्थात् नियन्ता। भूतकृत्—आकाशादि भूतों के उत्पादक ; भूतभृत्-उन भूतों का संकल्प के द्वारा धारण करने वाले; भाव-प्रपञ्चात्म से वे चिदचिच्छक्तिमान होते हैं । "वह कामना करता है कि मैं बहु होऊंगा" इस प्रकार श्रुति बचन है। भूतात्मा—चिज्ज-डात्मक भूतों के स्वअंश से प्रवर्त्तक। भूतभावन—उन भूतों को शक्ति के द्वारा सम्पद् के द्वारा वा भावित करने वाले ।।१४।।

पूतात्मा—भूतों के कर्त्तृत्व करने पर भी उनके संगरहित आत्मा वाले ; परमात्मा—नित्य श्रीआत्मा वाले ; मुक्तानां परमागतिः—नित्यरूप से निवृत्त तम वाले अथवा उपाय द्वारा निवृत्त तम वाले जीवों के परम गति रूप। अर्थात् उनके प्राप्य ; यहाँ "परमा" यह विशेषण है, उससे उनकी विभूति की अपेक्षा से स्वरूप में रुचि निर्भरता व्यक्त है। यहाँ परेश शब्द से मुक्तों का परस्पर अन्यत्व अभि-धान से आत्मैक्यबाद निरस्त हो रहा है। अव्यय—मुक्तवात्सल्य में



सुदृढ़ अर्थात् अक्षय ; पुरुषः—मुक्तों के फलदाता ; साक्षी—साक्षा-त्करस्थवत् सबको देखने वाले ; क्षेत्रज्ञ—सर्वजीव शरीरों को युग-पद् जानने वाले, "सर्वशरीर, शुभाशुभ बीज क्षेत्र हैं उनको जानने वाले योगात्मा क्षेत्रज्ञ हैं" ऐसा शास्त्र में कथन है। अक्षर—स्वरूप से तथा स्वभाव से क्षरित न होने वाले ।।१५।।

योगः—जिसमें मन योजित होता है वह योग, तद्रूप, समाधि के शुभाश्रय ऐसा अर्थ। योगविदां नेता—चित्तवृत्ति निरोधरूप योग को जानने वाले योगविदों के नेता अर्थात् योगप्रापक । प्रधान-पुरुषेश्वर—प्रकृति-पुरुष अर्थात् क्षेत्रज्ञ जीव उनको नियमित करने वाले ; नारसिंहवपु—भक्तत्राण के लिये दिव्य नरसिंह शरीर-धारी; श्रीमान्—पहले भयङ्कर स्वरूप धारण करने पर भी मनोहर कान्ति वाले ; केशव—विधि-रुद्र के जनक, "क शब्द से ब्रह्माजी का नाम, ईश शब्द से सर्वदेहियों के ईश हैं । ये दोनों आपके अंग सम्भूत हैं इसीलिये आप केशव नाम वाले हैं" इस प्रकार रुद्रजी का वाक्य है। पुरुषोत्तमः—वद्ध-मुक्त उभय अवस्था में जीवों से उत्कृष्णतम । गीता में कहा है—"हम क्षर से अतीत हैं अक्षर से भी उत्तम हैं, इसीलिये लोक में तथा वेद में हम पुरुषोत्तम कहे जाते हैं" ।।१६।।

सर्व्व—सर्वत्र गमन करने वाले अर्थात् सर्व्वव्यापक। "आप सर्वत्र व्यापकरूप से रहते हैं अतः आपका नाम सर्व है" इस प्रकार अर्जुनजी का वचन है। शर्व्व—समस्त अशुभों का हनन करने वाले । शिव—अर्थात् कल्याणात्मा । "मङ्गलों के मङ्गल" इस प्रकार बचन है। स्थाणु—अनुकम्पा में स्थिर । भूतादि—प्राणियों के द्वारा शुभरूप से ग्रहणीय । निधि—सर्वभूतों के उपजीव्य । अव्यय—क्षयोदय रहित । सम्भव—साधुओं के परित्राण के लिये अप्रच्युत स्वरूप, स्वभाववश मत्स्यादिरूप से प्रगटित। "साधुओं का परि-

त्राण, दुष्टों का विनाश तथा धर्म्म-संस्थापनार्थ युग युग में मैं अवतार लेता हूँ" गीता में यह वचन है । भावन—इन साधुओं की रक्षा करूँगा इस प्रकार चिन्ता करने वाले । "क्यों कि निश्छिद्र वर प्राप्त कर लेने वाला हिरण्यकशिपु को छिन्द्रानुसन्धान कर बध किया एवं नाना उपायों से पाण्डवों को बर्द्धित किया" ऐसा वचन है । भर्त्ता—उन अपने साधुजनों को निजआनन्द दान के द्वारा पोषण करने वाले । प्रभव—अपने भक्तों के निज स्वरूप से अभिव्यक्त लक्षण प्रकृष्ट भाव जिनसे वह प्रभव है । "सम्यक् प्रसाद प्राप्त वह साधक इस शरीर से उत्थित होकर परमज्योति को प्राप्त-कर अपने स्वरूप में अवस्थान करता है" ऐसा श्रुति में कहा है । प्रभु—कर्म्मतन्त्र वाला मनुष्यादि की भाँति अवतीर्ण होकर देव-दु:साध्य कार्य्य करने वाले । "जैसा कि गुरुपुत्र-विप्रपुत्रों का उस रूप से आनयन, ब्रह्मास्त्र से दग्ध परीक्षित् का उपजीवन, घण्टा-कर्ण, जरादि कुत्सितव्यक्तियों को दिव्य-पदार्पन तथा युद्ध में निहतकारियों को मोक्षदान इत्यादि । ईश्वर—मनुष्यादि वेशयुक्त होकर भी ब्रह्मादि का नियमन करने वाले ; "सर्वभूतों के आप ईश्वर हैं" इस प्रकार शिवजी का बचन है ।।१७।।

स्वयम्भू—अर्थात् अपनी इच्छा से श्रीवृन्दावनादिक धाम में प्रकट होने वाले । "वे कवि हैं मनीषी हैं परिभू हैं, स्वयम्भू हैं" इस प्रकार मन्त्रवर्ण में कथित है । शम्भु—कल्याण गुण प्रकटन के द्वारा सुख उत्पादक । आदित्य-आदित्य के भीतर हिरण्मय पुरुष रूप में विराजमान । पुष्पराक्ष—आकाश में व्यापक अर्थात् आकाशात्मा । "आकाशात्मा" यह श्रुतिवाक्य है । महास्वन—महान् पूज्य अर्थात् निर्गत वेदलक्षण स्वन वाले । "इस महत् भूत के निश्वास से ये समस्त ऋग्वेद, यजुर्वेदादि निर्गत हुए" इत्यादि श्रुतिवाक्य है । अ-नादिनिधन—उत्पत्ति-विनाश रहित । धाता—अचित् समष्टि प्रकृति-



योनि में चित्समष्टि विरिञ्चिगर्भ का धारण कराने वाले; बिधाता—उस गर्भ को परिणमित कर आविर्भावित कराने वाले । "जो कृष्ण ब्रह्माजी का धारण करते हैं और उनको विद्या का ज्ञात कराते हैं" इत्यादि श्रुतिवाक्य हैं । हे भारत ! महद् ब्रह्म ही मेरी योनि है उसमें गर्भ धारण कराता हूँ, जिससे समस्तभूतों का उत्पन्न होता है" इस प्रकार स्मृति में कथन है । धातुरुत्तम—जनकत्वादि के कारण विरिञ्चि से भी उत्कृष्टतम ।।१८।।

अप्रमेय—ब्रह्मादिओं के इन्द्रियों के द्वारा प्रमाणित होने में अशक्य अर्थात् वे उनको प्रमाणित नहीं कर पाते । ब्रह्माजी ने कहा है-"सब के बिधाता उन भगवान् अज के आदि, मध्य व अव-सान का निरूपण हम नहीं कर सकते हैं" । हृषीकेश—ब्रह्मादि के इन्द्रियों को नियमित करने वाले । यदि वे उन को प्रेरित करते हैं तो वे उनको कथञ्चिद् जान पाते हैं ऐसा भावार्थ है । पद्मनाभ—ब्रह्म-प्रभव पद्म नाभि में जिनके । अमरप्रभु—ब्रह्मादि अमरगणों के सृष्टयादि अधिकारप्रद । विश्वकर्मा—उन के अन्तर में रह कर सहा-यता करने वाले । मनु—सृष्टयादि विषयक समस्त तथ्य के ज्ञाता । त्वष्टा—भूतो में नाम-रूप-गुणों का संयोग कर दीप्यमान अर्थात् नाम-रूपादि के द्वारा उनको व्यक्त करने वाले । स्थविष्ट—शक्ति के द्वारा अनेक ब्रह्माण्डाकार । स्थविर—सर्व काल में समान भाव से अवस्थित । ध्रुव—नित्यस्थिर ।।१९।।

अग्राह्य—उपादान भूत हो कर भी मृत्तिकादि की भाँति अन-धिष्ठेय । शाश्वत—जगद्व्यापार प्रवाहात्म के द्वारा नित्य अर्थात् धारावाहिक जगद्व्यापार कार्य्य करणीय के हेतु अविनश्वर । कृष्ण—स्वमाधुर्य्यगुण के द्वारा सर्वचित्ताकर्षक तथा सच्चिदानन्द मूर्त्ति-धारी अतसी कुसुमशोभावाले । समस्त नामों से श्रीकृष्ण नाम मुख्य-तम है । "मेरा कृष्ण यह नाम समस्त नामों से मुख्यतम है" ऐसा

शास्त्रवाक्य है। लोहिताक्ष—ताम्र-वर्ण कमलदल की भाँति नयन युगल जिनके। "समावृषभो लोहिताक्ष" ऐसा मन्त्रवर्ण में कथन है। "मदविघूर्णितलोचन ईषन्मानदः स्वसुहृदां वनमाली" इत्यादि भागवत में भी कथन है। प्रतर्द्दन—भक्त-वैमनस के अपहारक। प्रभूत—परम ऋद्धिनिसेवित।

त्रिककुद्धाम—त्रिपादविभूतिवाले। "समस्त विश्व उनके एक पाद स्वरूप हैं, वे दिवि अर्थात् अपने धाम में त्रिपाद स्वरूप में विराजमान हैं" ऐसा मन्त्रवर्ण में कहा है। परमव्योम उनके धाम को त्रिककुद् कहते हैं।

पवित्र—स्मरणकारिओं को पवित्र करने वाले। मङ्गलं परं—अर्थात् परममङ्गल। "जो स्मरण मात्र से पुरषों के अशुभों का नाश तथा शुभसमूह का विस्तार करते हैं उन को पण्डितगण मङ्गलमय ब्रह्म कहते हैं।" एसा शास्त्रवचन है। "मङ्गलं परं" यहाँ "मङ्गलाय परस्मै नमः" यह मंगलविशेषण के लिये चतुर्थ्यन्त है ॥२०॥

ईशान—अपने से इतर समस्त वस्तु के व्यवस्थापक। प्राणद—पुमर्थ अर्थात् धर्म-अर्थ-काम-मोक्ष के साधक इन्द्रियों के प्रथम पुरुषरूप से प्रदाता। तात्पर्य्य-जीव के शरीर में प्राणादि अर्पण करने वाले कारणार्णवशायो प्रथम पुरुष महाविष्णु। "जनों के बुद्धि, इन्द्रिय, मन तथा प्राणों का सर्जन करने वाले प्रभु" एसा शास्त्रवचन है। प्राण—द्वितीय पुरुष रुप से अर्थात् गर्भोदकशायी प्रद्युम्न स्वरूप से सव के उपजीवक। "यदि यह आकाश आनन्द स्वरूप नहीं होता तो कौन की स्थिति होतो व कौन जीवित रहता" इस प्रकार श्रुति में कहा है। ज्येष्ठ—सव से पूर्ववर्त्ती के कारण अति प्राचीन। श्रेष्ठ—महान् गुण के कारण अतिप्रशस्त। नित्यमुक्त गरुडादिक प्रजाओं के स्वामी। हिरण्यगर्भ—स्वर्णवर्ण कोश में अवस्थित



तथा सृष्टिकार्य्य में ब्रह्मा। जाज्वल्यमान त्रिपाद विभूति को हिरण्य कहा जाता है। उस में गर्भ की भाँति निवास के कारण भगवान् का नाम भी हिरण्यगर्भ है। "हिरण्मय पुर कोश में विरज निष्कल ब्रह्म है" इत्यादि श्रुतिवाक्य है। भूगर्भ—विश्वोदर तथा भू, श्री, क्षमादि नाम्नी अपरा भूदेवी समूह के भर्त्ता। माधव—लक्ष्मीपति। "श्री तथा लक्ष्मो जिन की पत्नी" ऐसा श्रुतिवचन है। मधुसूदन—स्मरणकारियों के संसारनाशक। "संसार का नाम मधु है अतः उस के नाश कारण भगवान् का नाम मधुसूदन है" एसा शिवजो का बचन है ॥२१॥

ईश्वर—सत्यकाम तथा सत्य संकल्प। विक्रमी—अपने असीम तेज के द्वारा सब को पराभूत करने वाले। धन्वी—महाधनुर्धारी। अपने नाम रूप धनु में प्रेमशर की योजना कर भक्तहृदय में निक्षेप करने वाले। मेधावी—धारणावती बुद्धि से युक्त तथा चौषठ कला-बिद्या में प्रवीण। विक्रम—पक्षीराज गरुड़ के बिना अभिमत देशों में गमन करने वाले। क्रम—निखिल भोग्य-गन्ध-रसादि संयोजन परिपाटी अथवा निखिल भोग्य-भोगशक्ति जिन की। "शक्ति एवं परिपाटी में क्रम शब्द है" ऐसा विश्वकोष में कहा है। अनुत्तम—सर्वोत्तम। "उन के समान व अधिक दिखाई नहीं देते हैं" इत्यादि श्रुतिवाक्य है। "मेरे से परतर और कोई नहीं है" ऐसा गोता में भी कहा है। दुराधर्ष—अपने से इतर सब के जानने में अशक्य। कृतज्ञ—भक्तों के द्वारा अर्पित पत्र-पुष्पादि को जानने वाले। "जो भक्ति के द्वारा मेरे लिये पत्र, पुष्प, फल, जलादि कुछ भी अर्पण करता है यतात्मा मैं भक्तिदत्त उन वस्तुओं को ग्रहण करता हूँ।" यह भगवान् का वाक्य है। कृति—वहिर्म्मुख जीवों को कर्म में प्रवृत्त कराने वाले। आत्मवान्—अपने अन्तरंग जीवों को साधु कर्म में प्रवर्त्तित कराने वाले ॥२२॥

सुरेश– समस्त देवताओं के ईश्वर, अथवा सत्पात्र में दान करने वालों के प्रवर्त्तक। शरण—जिन से दुःख समूह नाश हो जाते हैं, अथवा सर्वाश्रय। "सब के शरण, सुहृद्" ऐसा मन्त्रवर्ण में कहा है। शर्म्म—आनन्द स्वरूप। "आनन्द स्वरूप ब्रह्म है" यह श्रुतिवाक्य है। विश्वरेता—चित्परमाणु समूह वीर्य्य जिन के। प्रजाभव--प्रजागण के उद्भवस्थान। "मेरी योनि महद् ब्रह्म है" इत्यादि बचन है। अहः—अपने स्वभाव का परित्याग न करने वाले, अथवा भक्तजनों का त्याग न करने वाले, अथवा अनादि अविद्या निमग्न जनों के जागरणहेतु। "भगवान से ही जीवों का ज्ञान होता है" यह उद्धवजी का बचन है। सम्बत्सर—ज्ञान प्राप्त जीवों का घोर ससार सागर से उद्धार करने वाले। " उनका मृत्यु संसार के हम समुद्धर्ता हैं" ऐसा गीता में भगवान ने कहा है। व्याल—प्रलयकाल में समस्त आत्मसात् करने वाले। प्रत्यय—विश्व के द्वारा प्रतीयमान अथवा उनके बिना विश्व में प्रतीति योग्य और कुछ नहीं है। सर्वदर्शन—सब को देखने वाले अथवा शास्त्र द्वारा व गुरु वाक्य के द्वारा अपने स्वरूप-गुणादिकों की समस्त प्रतीति कराने वाले। "सन्त जन मेरे प्रसन्न युक्त वदन, अरुण लोचन, वरप्रद, दिव्य स्वरूप का दर्शन करते हैं स्पृहणीय बचनों को बोलते हैं " इत्यादि भगवान् का वाक्य है ॥२३॥

अज—अपने भक्तों की प्राप्ति प्रतिकूल भावों का क्षपण करने वाले, अथवा जन्मादि परिशून्य परन्तु उनकी प्रसन्नता के लिये श्रीवृन्दावनादि धाम में अवतीर्ण। सर्वेश्वर--भक्तों के चक्षु आदि इन्द्रियों में व्यापक अथवा ब्रह्मादि देवताओं के प्रभु। सिद्ध—भूत-भविष्यत् तथा वर्त्तमान इन त्रिकाल के ज्ञाता अथवा परिनिष्पन्न आत्मा को अभिव्यञ्जित करने वाले। सिद्धि—सीमातीत फल स्वरूप। सर्वादि--समस्त भक्तों के वाञ्छितार्थ में मूलकारण। "पुरुषों



के स्वर्ग-अपवर्ग, रसातल व पृथ्वी सम्पद, समस्त सिद्धियों का मूल भगवान के चरणार्चन है" ऐसा वचन है।

यहाँ तक सहस्रनामों से प्रथमशतक की व्याख्या हुई।

अच्युत—अपने भक्तों से कभी अपगत न होने वाले। "मैं भक्तों से कभी दूर नहीं हूँ तथा वे भी मुझ से दूर नहीं हैं" यह बचन है। वृषा—साधुओं के अभीष्ट पूरक तथा असाधुओं के भयस्वरूप। अमेयात्मा—सीमारूप में अनिर्णीत। सर्वयोगविनिःसृत—समस्त प्राकृत वस्तुओं से असंपृक्त ॥२४॥

वसु—अपने भक्तों के हृदय में निवास करने वाले। "हे नारद! मेरे भक्तजन जहाँ कीर्त्तन करते हैं मैं वहाँ निश्चयरूप से ही निवास करता हूँ" इस प्रकार नारदजी के प्रति भगवान का वाक्य है। वसुमना--अपने अकिञ्चन भक्तरूप धन में मन जिन का। यहाँ वसुशब्द धन वाची है। "नमोऽकिञ्चनवित्ताय" एसा स्मृति में कहा गया है। सत्य—भक्तों में साधुस्वरूप। समात्मा—पाण्डित्यादि गुणों से विषमजनों के भी सुन्दर। सम्मित—अपने सेवकों के साथ समान भाव दिखा कर उन की महिमा को प्रकाश करने वाले। सम—यद्यपि भक्तों के साथ वस्तुतः वे समान नहीं हैं तो भी उन के महत्व दिखाने के लिये अभेद भाव दिखाने वाले। अमोघ--सब के अभीष्टदान के कारण अप्रमेय। "भगवान् की भक्ति अमोघ है अन्य कोई नहीं यह मेरा मत है" ऐसा वचन है। पुण्डरीकाक्ष—साधुओं के दहर नामक हृदय कमल में व्यापक। अर्थात् सर्वदा प्रकाशमान। वृषकर्म्मा—भक्तों के अभीष्टवर्षि कर्म्म समूह जिन से। वृषाकृति—सौन्दर्य्य से नेत्र-आप्यायिका आकृति जिन की अर्थात् परम सौन्दर्य्यवान् ॥२५॥

रुद्र—प्राणियों के रोगनाशक। बहुशिरा—सहस्र शीर्षयुक्त अनन्त। वभ्रु—अनन्तकोटि ब्रह्माण्ड के धारणकर्त्ता। विश्वयोनि—

विश्व के मूलकारण। शुचीश्रवा—पापादि रहित परम पवित्र अथवा अपने भक्तों के दोषों को न ग्रहण करने वाले। "पवित्र कारक समस्त श्रवर्णीय वस्तु का मैं श्रवण करता हूँ। अत: मेरा नाम शुचिश्रवा है" यह वचन है। अमृत—अपने भक्तों के जरा-मरण-भयादि का निवारक अथवा अतृप्तिकरण। समुद्रोद्भव अमृत से विशेषता यह है कि वह तृप्ति कर है परन्तु भगवान के नाम-रूप-गुणादि अतृप्ति कर है। शाश्वत-नित्य। स्थाणु—अपने असाधारण महिमापुर में सर्वदा अचल। वरारोह—सर्वोत्कृष्ट अथवा सर्वोच्च गोलोक धाम में नित्यप्रकाशमान। जहाँ गमन करने पर भक्तों की पुनरावृत्ति नहीं है। महातपा—प्रकृति क्षोभकारी तपस्या जिन की ॥२६॥

सर्व्वग—चतुर्विंशति प्रकार प्रकृति के व्यापक। सर्वविद्—जगत के शुभाशुभ समस्त जानने वाले भानु—समस्त निर्माण करके भी उनमें अविकृत स्वरूप से विराजमान। विश्वक्सेन-सर्वत्र सेना जिनकी। विश्वपालन के लिये अपने पार्षदरूप सेनाओं के साथ अवतीर्ण। जनार्द्दन—विश्वपालन बिरोधी जनों के ध्वंसकारी अथवा अपने भक्तों की सर्वप्रकार पीड़ा विध्वंसक। वेद—ऋग्वेदादि स्वरूप। वेदविद्-वेदार्थ ज्ञाता। अव्यङ्ग-शिक्षादिवेदांग स्वरूप। वेदवित्-वेदों के विचार कर्त्ता व प्रवर्त्तक। अथवा माया-मलादि रहित स्वानुगत जनों को जानने वाले, निरन्तर उनके आनन्द विधान के लिये यत्नवान यह भावार्थ है। कवि-सर्वशास्त्रज्ञ परम रसिक ॥२७॥

लोकाध्यक्ष--परमधर्म्म भक्ति याजन कारी वैष्णवों के एवं क्षयशील अग्निहोत्रादि धर्मयाजी ब्राह्मणों के अध्यक्ष। सुराध्यक्ष—देवताओं के अध्यक्ष। धर्म्माध्यक्ष—धर्मों के अध्यक्ष। कृताकृत-प्रकृति अस्पर्शी। चतुरात्मा-संकर्षणादि चतुर्विध मूर्त्तिवाले। चतुर्व्यूह—वासुदेव-संकर्षण-प्रद्युम्न तथा अनिरूद्ध स्वरूप। चतु-



र्दंष्ट्र—महापुरुष लक्षण। चतुर्भुज—शंख-चक्र-गदा-पद्मधारी चतुर्हस्त विशिष्ट विष्णु ॥२८॥

भ्राजिष्णु--अतिदीप्तिमान। भोजन--जीविकाप्रद। भोक्ता--अपने सेवक प्रदत्त द्रव्य के ग्राहक अथवा शिष्टपालन कारी। असहिष्णु—दुष्टों के प्रति क्षमा करने में शून्य। अथवा सहिष्णु--अपने भक्तों का यदि दैवात् दुराचार उपस्थित होता है तो उसका सहन करने वाले। जगदादिज--जगत के आदिजात अर्थात् जन्मादि षड्विकार से शून्य स्वयम्भू। अनघ--निर्मल नित्य सुखमय। विजय--सर्वदा जययुक्त। जेता--विश्वजयी देवताओं को भी पराजित करने वाले। विश्वयोनि--विश्व के उपादान अर्थात् स्वांशि रूप से समवायिकारण। पुनर्वसु--पुन: पुन: देवकार्य्य साधन के लिये प्रपञ्च में निवास करने वाले ॥२९॥

उपेन्द्र—अनुज होने पर भी गुणों के द्वारा इन्द्र से श्रेष्ठ। वामन--इन्द्र के उपकार फल रूप वलि छलनार्थ वटुवेशधारी। प्रांशु—त्रिलोक आक्रमणार्थं व्यापक अत्युच्च स्वरूप धारण करने वाले। अमोघ—सफल कर्मा। शुचि—तादृश ( वलि ) जन में उपकारी। ऊर्जित—वलिसैन्य में परम शौर्य्य आविष्कार के कारण महा-तेजस्वी। अतीन्द्र—इन्द्रियातीत अथवा शक्ति द्वारा इन्द्र का अति-क्रमण कर स्थित। संग्रह—अपने प्रति भक्तिमान इन्द्र के ग्राहक। सर्ग—सृष्टिकारी। धृतात्मा—सुख प्रदान से इन्द्रादि के मन को वशीभूत करने वाले। नियम—स्वाधिकारस्थ देवादि के नियमन कर्त्ता। यम—उन के हृदय में प्रवेश कर तद्भाव अर्पण करने वाले ॥३०॥

वेद्य—ज्ञेय स्वरूप अथवा समुद्र-मन्थनोद्भूत सुधा प्रदान से देवताओं के महादरिद्रता के अपहारी। वैद्य--धन्वन्तरी रूप में देवताओं के चिकित्सक। सदायोगी--देवहिताय नित्ययोगवान्।

वीरहा--कंसादि भक्तद्वेषी वीरगण के नाशक। अथवा गरुड़ के पक्षों से असुरों का हनन करने वाले। माधव--सर्वविद्या के स्वामी। अथवा क्षीरोदमथन से आविर्भूत लक्ष्मी के पति ऐसा कोई कोई अर्थ करते हैं।

मधु--जिन के सौन्दर्य्य, लावण्य, माधुर्य्यादि का मधु को भांति लक्ष्म्यादिक आस्वादन करती हैं। अतीन्द्रिय--भक्तिशून्य जनों के अप्रत्यक्ष व देवताओं को सुधा पान करा कर तिरोहित। महामाय--मोहिन्यादि स्वरूप से शिवादि देवताओं को अथवा दैत्य स्वभाव व्यक्तिओं को मोहित करने वाले। महोत्साह--देवकार्य्य सिद्धि के लिये महा उत्सववान्। महाबल--महान् मोहनादि-सामर्थ्य-वान् ॥३१॥

महाबुद्धि--इस प्रकार करुँगा यह निश्चय रूप महती बुद्धि जिन की। महावीर्य्य--सुरकार्य्य सम्पादक अमृत उत्थापन रूप महान् वीर्य्य अर्थात् शूरता जिन की। महाशक्ति--दैत्यों की बुद्धि को वशीकृत करने वाली महती सामर्थ्य शक्ति जिन की। महाद्युति--क्षीरसागर मथन में देवासुर दोनों पक्ष के अवसाद में स्वयं निर्म्मथन के कारण महान् कान्ति का धारण करने वाले। अनिर्देश्यवपु--"यह किस प्रकार है" इसका निर्देश करने में असमर्थ वपु अर्थात् श्रीविग्रह जिन का। श्रीमान्--सर्वमनोहर शोभायुक्त। अमेयात्मा-देवमनुष्यादि सबके अपरिमेय आत्मा जिन की। महाद्रिधृक्--कूर्म्म-स्वरूप में मन्थन दण्ड रूप मन्दार पर्वत का पृष्ठ में धारण करने वाले ॥३२

महेष्वास--दाशरथि रूप से किंपुरुष के पालक एवं तद्वासियों के उपास्य। महीभर्त्ता--पृथिवीपति, वराहरूप से उत्तरकुरुवर्ष पालक व तत्रस्थ जनों के उपास्य। श्रीनिवास--रतिपति कामदेव, केतमालवर्ष के पालक एवं तद्वासीजनों के उपास्य। सतांगति--वर्षान्तर्वर्त्ति साधुओं के पति, पालक एवं आराध्य। अनिरुद्ध--अव्यभिचारिणी भक्ति के बिना अन्य किसी के द्वारा अवशीभूत। सुरानन्द--



प्रगाढ़ भक्ति-युक्त देवताओं के आनन्ददाता व पूर्णानन्दस्वरूप। गोविन्द--स्वस्तुति वाक्य के ज्ञाता। गोविदां पति--तदङ्ग किरणों के पालक अथवा ब्रह्मज्ञों के विघ्ननिवारक ॥३३॥

मरीचि--प्रकाशमय। दमन--अपने ध्यानकारियों के विच्छेदादि ताप दमनक (निवारक)। हंस--सारासार विवेक चतुर मन एवं प्राणहारी गति विशिष्ट तथा उस रूप से ब्रह्माजी को सर्वसार वेदों के उपदेशक। सुपर्ण--गरुड़वाहन। भुजगोत्तम--शेषनाग अनन्त के स्वामी, अर्थात् अनन्त-शय्या-शायी। हिरण्यनाभ--हिरण्य की भाँति सुदर्शनीय नाभि विशिष्ट। सुतपा--मनोहर तपस्या समूह जिन के व जिनके लिये। पद्मनाभ--पद्म की भाँति नाभि जिनकी अथवा अपने पादपद्म तत्त्वज्ञ भक्तों को पादपद्म अर्पण कर कृतार्थ करने वाले। प्रजापति--ब्रह्मा-शिवादि के आपत्-काल में पालक ॥३४॥

अमृत्यु--मरणधर्म्मरहित अथवा अपने उपासकों के मृत्यु-निवारक। सर्वदृक्--निज उपास्यजनों के सर्व प्रकार उपायों का देखने वाले। सिंह--अन्तिकागत अपने उपासकों को कृपा कटाक्ष सुधा से सिञ्चित करने वाले अथवा असुर स्वभाव वालों के निकट सिंह राशि स्वरूप ॥३५॥

यहाँ तक द्वितीय शतक की व्याख्या हुई ॥

सन्धाता--सर्वसन्धानज्ञ अथवा विश्वामित्र के द्वारा मिथिला गमन कर सीतादेवी के साथ बिबाहलक्षण संश्लेष से युक्त। सन्धिमान--पितृ आज्ञा से वन में गमन कर रावण के द्वारा अपहृत सीतादेवी का उद्धार के लिये सुग्रीव के साथ सख्यता कारी। स्थिर--शरणागतवत्सल अर्थात् निजजनों के द्वारा निवारित होकर भी शरणागत विभीषण की वात्सल्यता से अचलायमान। अज--विभीषण

त्याग फल रूप अपने जनों के बचनों का त्याग कर उसे मित्र रूप में ग्रहण करने वाले। "मित्र भाव से संप्राप्त जन को मैं कभी त्याग नहीं करता हूँ, यद्यपि साधु गर्हित कोई दोष मित्र में हों और वह 'तुम्हारा मैं हूँ' इस प्रकार एक बार भी याचना करे उस के लिये सर्वदा मैं अभय प्रदान करता हूँ यह मेरा व्रत है" इस प्रकार उनके प्रति श्रीरामचन्द्र जी का वाक्य है। दुर्म्मर्षण—सेतु बाँध कर लङ्का का दग्ध कर तथा रावण का वध कर सीता को लाऊँगा इस प्रकार दुःशक मन्त्रणा करने वाले। शास्ता—इस प्रकार प्रतिज्ञा कर सगण रावण को दण्ड देने वाले। विश्रुतात्मा--रावणादि विनाशक व कारुण्यादि गुणों से विश्रुत स्वरूप। सुरारिहा--देवशत्रु रावणादि को बध करने वाले ॥३६॥

गुरु--गुरु रूप से मन्त्रदाता तथा वेदादि शास्त्रों के उपदेशक। गुरुतम--जगद्गुरु विरञ्चि आदि के शिक्षक। धाम--प्रभावमय निखिल आश्रय। सत्य--विश्वामित्रादि साधु जन के हितकारी व मिथ्यादि दोष शून्य। सत्यपराक्रम--पारमार्थिक पराक्रम विशिष्ट। निमिष--वेदविरुद्ध कर्म समूह में अदर्शन स्वरूप। अनिमिष--वेद प्रतिपाद्य कम समूह के दर्शक। स्रग्वी--वैजयन्ती मालाधारी। वाचस्पति-- सरस्वती के पति। उदार धी--गुहक, जटायु, शबरी आदि को देवदुर्लभ अपने चरणदान से कृतार्थ करने वाले।३६।

अग्रणी--प्रलयकाल में पृथिवी के जल मग्न होने पर मत्स्य स्वरूप धारण कर अपने शृंगाग्र भाग में नौका बाँध कर उस पर वैवस्वत मन्वादिक की रक्षा करने वाले। ग्रामणी--उन मन्वादि के ग्राम अर्थात् समूह को नौका पर रख कर प्रलय सागर में क्रीड़ा करने वाले। श्रीमान्--वेदलक्षण भारती के रक्षक। न्याय--युक्तकारक। नेता--निर्वाहक। समीरण--सम्यक् शोभनीय चेष्टावाले। सहस्र-मूर्द्धा—असंख्य मस्तक वाले। विश्वात्मा—विश्वव्यापक। सह-



स्राक्ष—संख्यातीत नेत्रधारी। सहस्रपात्--सहस्र चरण वाले ॥३७॥ आवर्त्तन--घटिकायन्त्र की भाँति संसार चक्र को घुमाने वाले। निवृत्तात्मा--त्रिपादविभूतियुक्त स्वरूप अथच एक पाद विभूति से रहित। संवृत--विषयासक्त मनुष्यों के गूढ़ अर्थात् अदर्शन स्वरूप। संप्रतर्द्दन--अपने पथ विरोधी असुरों के हननकारी। अहः—शब्द-लक्षित काल के भी ग्रासक। सम्बर्त्तक—अग्नि स्वरूप। वन्हि—देश रूप में विश्व का वहन करने वाले। अनिल—प्रेरणारहित, तो भी शिष्टहित के लिये स्वयं प्रवर्त्तमान। धरणीधर---सर्वधारिणी धारणी के भी धारक। "उन्होंने इस पृथिव का धारण किया" एसा श्रुति में कहा है। विश्वरूप प्रकरण का यहाँ उद्धरण हो सकता है। " विश्वरूपप्रदर्शकः " यह अष्टोत्तर शतनाम का बचन है ॥३८॥

सुप्रसाद—अत्यन्त दयावान् अर्थात् प्रलयजल में मग्न मार्कण्डेय के क्लेशहारक। प्रसन्नात्मा—पूर्णकाम व क्रोधादिरहित। विश्वधृक्—श्वास से अन्तराकृष्ट मार्कण्डेय के विस्मयार्थ ब्रह्माण्डों का सृजन कर धरण करने वाले। विश्वभुग्—उन ब्रह्माण्डों के व्यापकरूप तथा पालक। विभु—सर्वव्यापी, भयादिरहित तथा असीम सामर्थ्यवान्। सत्कर्त्ता-देवता, पितर एवं अपने भक्तों के सत्कार कारक। सत्कृत-उन से स्वयं अर्च्चित। साधु—भरतखण्ड स्थित सब के हितकारी। अथवा साधु समूह की तपस्यादि के हितकारक। जन्हु—अपने उक्त प्रतिकूलों का त्याग करने वाले अथवा निजभक्त प्रतिकूलजनों को पराजित करने वाले। "इन्द्र के द्वारा प्रेरित काम, वसन्तादिओं को अपने तेज से पराभव करने वाले तथा युद्धेच्छु रुद्र का पराभव कारक"। इस प्रकार की व्याख्या नारायणादिप्रस्ताव से अपर-व्याख्यातार करते हैं। नारायण--नार से समस्त तत्त्व उत्पन्न होते हैं अतः पण्डितगण नारऐसा कहते हैं, उन के अयन अर्थात् गति के

कारण भगवान का नाम नारायण है। "नारा जीवगण है उन के अयन अर्थात् जीवों की प्रवृत्ति जिन से " इस प्रकार अन्तर्य्यामि-ब्राह्मण से कोई कोई व्याख्या करते हैं। नर—क्षयरहित निर्विकार नराख्य द्वितीय स्वरूप ॥३९॥

असंख्येय—नपस्वि-विप्रवेश होकर भी गणनातीत गुणगण गृहस्वरूप। प्रमेयात्मा—अनवच्छेद्य धृतिमान। विशिष्ट—अपरिमित ऐश्वर्य्यशाली। शिष्टकृत्—अनुगतजनों को वेदार्थनिष्ठा के द्वारा सुशान्त करने वाले। शुचि—सर्वलोक पवित्रकारक। सिद्धार्थ—अपने संकल्पसिद्धि के लिये यत्नवान्। सिद्धसंकल्प—पूर्णमनोरथ। सिद्धिद-देव-मनुष्यादि के वासनापूरक। सिद्धि साधन—निर्विघ्न-क्रिया समाप्ति के साधक अर्थात् साधुओं के अनुष्ठान काल में सहायक ॥४०॥

वृषाही—अपने गुणों के द्वारा इन्द्र के आच्छादक। वृषभ—जगत्परिपालकरूप धर्म के द्वारा सर्वदा शोभमान। विष्णु—अणु आदिक क्रम से सर्ववस्तु के अन्तर में अवस्थानकारी। वृषपर्वा—इन्द्र के उत्सव स्वरूप। वृषोदर—गर्भस्थ पुत्र का माता के द्वारा पालन की भाँति इन्द्र के पालक। वर्द्धन—प्रजापति आदि के वर्द्धन-कारी। वर्द्धमान—भक्तदत्त स्वल्पद्रव्य को भी प्रचुर परिमाण से ग्रहण करने वाले। विविक्त—सर्ववस्तु में विराजमान हो कर भी निर्लिप्त। श्रुतिसागर—वेद सरिता के आधार स्वरूप ॥४१॥

सुभुज—वराभयप्रद अथवा वेदरक्षक भुजावाले। दुर्धर—दुर्द्धर्ष मधुकैटभादि के धर्षक अथवा बालक निर्म्मित सैकतमय सेतु के द्वारा महानदी वेग की भाँति मधुकैटभादिओं से दुर्धर।

वाग्मी—अत्यन्त श्लाघनीय वाक्य को बोलने वाले अर्थात् अत्यन्त वाक्पटु। महेन्द्र—अनवधिकातिशय पारमैश्वर्य्यवान्। वसुद—दुष्टों के दमनकारी एवं जीवमात्र के आश्रयदाता। वसु—निजमाहात्म्य में अवस्थानकारी। नैकरूप—ईच्छा के अनुसार वहु



रूप धारण करने वाले। वृहद्रूप—सर्वोच्चरूपवान्। शिपिविष्ट—प्रलय पयोधि में प्रवेशकारी तथा प्रलय पयोधि के शोषक। प्रकाशन—समस्त वस्तु के प्रकाशकर्त्ता अथवा मधुकैटभ हृत वेदों के प्रकाशक ॥४२॥

ओज—सर्वापेक्षा-वलशाली। तेज—महाप्रतापवान। द्युतिधर-आश्चर्य्य कान्तिधारक। प्रकाशात्मा—चिद्घन। प्रतापन—दुर्जनों के सन्ताप-प्रदाता। ऋद्ध—परम समृद्धिवान्। स्पष्टाक्षर—वेदार्थ प्रकाशकारी। मन्त्र—अपने गुह्यतम रहः क्रीडा तत्त्व के उपदेशक। चन्द्रांशु—चन्द्रमा के समान उज्वल। भास्करद्युति—मधुकैटभ को अपने तेज के द्वारा पराजित कर दीप्तिमान स्वरूप में विराजमान ॥४३॥

अमृतांशूद्भव—चन्द्रमा के जनक। "मन से चन्द्रमा उत्पन्न हुआ है" यह श्रुतिवाक्य है। "समुद्रमथन से चन्द्रमा का जन्म है" कोई कोई व्याख्या करते हैं। भानु—मधुकैटभ का संहार कर तेज से विराजमान। शशविन्दु—कुटिलगति शील शश की भाँति कुटिल मतवाले निरीश्वरवादिओं का निरासन करने वाले। सुरेश्वर—वशिष्ठादि ईश्वरवादी मुनियों के मान्य। औषध—भगवद्धर्म्म पीयूष के द्वारा संसार विषापहारक। जगत्सेतु—धर्मसंकर दोष से युक्त मनुष्यों के विरोधि अर्थात् पारमार्थिक धर्म के सेतु स्वरूप। सत्य-धर्मपराक्रम—आत्मवादी कुबुद्धिजनों को पराभूत कर परम सत्य धर्म्म का संस्थापन करने वाले ॥४४॥

भूत-भव्य-भवन्नाथ—भूत-भविष्यत्-वर्त्तमान तीनों काल में मनुष्यों के प्रार्थनीय। पवन—कृपाकटाक्ष प्रदान से जीवों के उद्धारक। पावन—परम पवित्रकारी। अनल—पालनार्थ वहु रूप धारक। कामहा—अपने जनों के मिथ्याभिलाष का हनन करने वाले। काम-कृत्—चक्रवर्त्ती हो कर अपने भक्तों के नश्वर भोगाभिलाष का छेदन

करने वाले। कान्त---उस प्रकार परमहंस वेश धारण करके भी एकान्त स्पृहणीय अथवा काम—अर्हादि पाषण्डिओं के द्वारा वाञ्छनीय। कामप्रद --मुमुक्षों के भोगाभिलाष का परिपूरक अथवा भोगाभिलाष का नाश करने वाले। प्रभु---समस्त कर्मों में परम सामर्थ्यवान् ॥४५॥

युगादिकृत्--- सत्य-त्रेता-द्वापर-कलि इन चारि युग के आरम्भक।

यहाँ तक तृतीय नाम शतक की व्याख्या हुई॥

युगावर्त्त---उन सत्यादि युग के आलोडक। नैकमाय---युगधर्म प्रचारक। महाशन---ज्ञान-वैराग्य-ऐश्वर्य्यानुभव लक्षण से युक्त। अदृश्य--महाप्रभावपुञ्जत्व के कारण म्लेच्छों के अदृश्य। व्यक्तरूप—महाकाय अति प्रगल्भ। सहस्रजित्--बहुम्लेच्छव्यूहनिधानकारी। अनन्तजित्--निखिल म्लेच्छविनाशक ॥४६॥

इष्ट--ब्रह्मरुद्रादि के प्रार्थनीय। विशिष्ट--चक्रादि आयुध एवं कौस्तुभादि विभूषणों से मधुपुरी में आविर्भूत।

शिष्टेष्ट--वेदविद्गणों के अर्चनीय। शिखण्डी--शिखिपिच्छ-शेखर। "वर्हिवर्हवितंसक" इत्यादि शत—अष्टोत्तर नाम में है। नहुष--निज लावण्यादि से ब्रजवासियों के मन को आकर्षित करने वाले। वृष--गोकुलवासियों के प्रति निज प्रेमवारि का वर्षण करने वाले। "नन्दब्रजजनानन्दी" इत्यादि अष्टोत्तर शत नाम में है। क्रोधहा--ब्रजगोपियों के दौरात्म्य निवेदन करने के समय माता यशोदा को क्रोध उत्पन्न होने पर आप साधु मुद्रा स्वरूप दिखाकर क्रोध शान्त करने वाले। क्रोधकृत्--स्तनपान से विरत कर चूल्हे पर स्थित दुग्धरक्षार्थ यशोदा के गमन करने पर आप क्रोधित हो



कर नवनीतभाण्डों को तोड़कर बन्दरों को नवनीत खिलाने वाले। कर्त्ता—कंसप्रेरितदुष्टों के प्राणनाशक। "पूतनाजीवितहरः" एसा अष्टोत्तरशत नाम में है। विश्वबाहु—विश्व-रक्षक बाहु वाले। महीधर—ब्रजरक्षार्थ गोवर्द्धन धारक ॥४७॥

अच्युत—ब्रजपालन में अचञ्चल। प्रथित—ब्रजविख्यात अथवा समस्त ब्रह्माण्ड में प्रसिद्ध। प्राण—ब्रजजनों के प्रेम स्वरूप हैं अर्थात् प्रेम ही परमास्पद प्राण जिन के। प्राणद—ब्रजवासियों के प्राण एवं बलप्रदाता। वासवानुज—अपराधकारी इन्द्र के सम्मुख में आने पर प्रसन्नमुख होकर उसके नयन मार्ग में प्रादुर्भूत। अपांनिधि—इन्द्र को अपराध से मुक्त कर सुरभि प्रभृति के द्वारा अभिषिक्त। उस समय अभिषिक्त-जनों के आश्रय स्वरूप होने के कारण समुद्ररूप। अधिष्ठान—मथुरादि धामस्वरूप। अप्रमत्त--ब्रज-प्रजापालन में अत्यन्त सावधान। प्रतिष्ठित--ब्रजराज-नन्द के आत्मजत्व प्रयुक्त के कारण सर्वमान्य ॥४८॥

स्कन्द—कंसपक्षीय जनों के शोषणकारी। स्कन्दधर—अपनी शक्ति के द्वारा देव-सेनापति के परिपोषक। धुर्य्य-जगद् भारवहन करने वाले। वरद—सुदामादि मालाकारादिओं के वाञ्छितप्रद। वायुबाहन—जगज्जीवों के प्राणधारणशक्तिस्वरूप। 'वायु के समान वेगवान् रथ जिनके" एसा कोई कोई अर्थ करते हैं। वासुदेव--वसुदेव के अपत्य। बृहद्भानु--अत्यन्त दीप्तिमान। आदिदेव--देवताओं के आदिकारण। पुरन्दर--रिपु पुरों के विदारक ॥४९॥

अशोक—पृथिवी के शोकनाशक। तारण--चौरादिक भयनिवारक। तार--भक्तों की जन्म-जरादि आशंका निवारक। शूर--अत्यन्त विक्रमशाली। शौरी--शूर के गोत्रोद्भव। जनेश्वर--सर्वजनेश्वर अथवा मथुराजन के ईश्वर, अपनी कान्ति के द्वारा उन के चित में व्यापक अनुकूल-- उन के अनुकूल में स्थित। शतावर्त्त—

वर्षाकालीन सरित् जल संभ्रम की भाँति पारमैश्वर्य्य विजृम्भण-लक्षण जिन के। "कंसभ्रामक नारदादि जिनके" इस प्रकार अन्य व्याख्यातार की व्याख्या है। पद्मी—लीलाकमलधारी। "बहु पद्म-धनवान" ऐसा अन्य व्याख्यातार की व्याख्या है। "पद्मनिभेक्षण" पद्म समान गोकुल में ईक्षण जिन के। "वह गोकुल सहस्र पत्र वाला कमलाकार महत्पद है। उसका कर्णिकार धाम है जो अनन्तदेव के अंश से सम्भव है" एसा वचन है ॥५०॥

पद्मनाभ—पद्माकार नाभिविशिष्ट। अरविन्दाक्ष—विकचाम्बुज-नयन। पद्मगर्भ—दहराख्य अपने अन्तरङ्ग भक्तों के हृदय कमल में विराजमान। शरीरभृत्—हृदय-पद्म स्थित अपने भक्तजनों का शरीर के पालक। "मत्स्य, कूर्म्म एवं विहङ्गम दर्शन--ध्यान--एवं संस्पर्श से अपने अपत्यों का पालन करते हैं, उसी प्रकार मैं भी अपने भक्तों का पालन करता हूँ।" इस प्रकार भगवान् का बचन है। महर्द्धि--- महाविभूतियुक्त। ऋद्ध--सार्वज्ञ्यादि--गुणवृन्द सम्पन्न। बृद्धात्मा—विश्वव्यापी आत्मा जिनकी अथवा विलास-व्यूहादि परिपूर्ण स्वरूप। महाक्ष—महात् ज्ञानात्मक इन्द्रियाँ जिन की अर्थात् प्राकृत इन्द्रियों से रहित। "विशालनेत्र" ऐसा अपर व्याख्यातार व्याख्या करते हैं। गरुडध्वज—गरुड़ चिन्हित ध्वजा-धारी। ५१॥

अतुल—उपमा रहित श्रीविग्रह वाले। "उनकी प्रतिमा नहीं है" इस प्रकार श्रुति कहती है। शरभ—दैत्यविनाशक। भीम—पाषण्डों के अति भयानक व उनके गतिदायक। समयज्ञ—अपने भक्तों के उन उन साधन परिपाक समयों के ज्ञाता। समयजान कर तदुचित फलों को प्रदान करने वाले एसा भावार्थ। हविर्हरि—देवताओं के अन्त-र्यामी रूप में यज्ञार्थ हवि का ग्रहण करने वाले। सर्वलक्षणलक्षण्य-द्वात्रिंशद् ( ३२ ) महापुरुष चिन्हों से चिन्हित। परमात्मा श्रीहरि के विग्रम में गुणोत्थ एवं अङ्कोत्थ दो प्रकार के लक्षण मौजूद हैं।



उनमें रक्तत्व-तुङ्गत्वादि गुणों से युक्त गुणोत्थ है। सामुद्रिक शास्त्र में कहा है--"पांच सूक्ष्मत्व, पांच दीर्घत्व, सात रक्तत्व, छे उन्नतता, तीनों स्थल पर ह्रस्वत्व, तीनों स्थल में विस्तारत्व तथा तीनों स्थल में गम्भी-रता महापुरुष लक्षण है। करादिक में रेखामय चिन्ह अङ्कोत्थ है। दोनों हस्तों में रथाङ्ग-कमलादि, दोनों चरणों में ध्वज-बज्रादिक उन्नीस चिन्ह हैं इसका पुराणों में वर्णन है। उन चिन्हों से ये महा-पुरुष हैं इस प्रकार ज्ञान होता है। लक्ष्मीवान्—गोकुल लक्ष्मीगण से परिशोभित अथवा—दिव्य रस गन्धादि सम्पन्न। समितिञ्जय—संग्राम में जयशील ॥५२॥

विक्षर—स्वाश्रितजनों में नित्यस्नेहवान्। रोहित--भक्त-द्रोहि के प्रति रोषकारी। मार्ग—नित्यनूतन अथवा सज्जनों का अनुसन्धान के विषय। हेतु--लीलापोषक अर्थात् भक्तसमूह की भावोत्पत्ति के कारण स्वरूप। दामोदर—यशोदा के द्वारा दाम(रज्जु)से उदर बंधे जाने के कारण गोपियों के द्वारा गोष्ठ में "दामोदर" इस नाम से आह्वायित। सह—माता यशोदा के द्वारा भर्त्सित किये जाने पर भी वात्सल्य स्नेह से यन्त्रित हो कर सहन करने वाले। महीधर--स्वजन्मादि उत्सवों के धारक। महाभाग--जिन का भजन सर्वोत्कृष्ट है। वेगवान्—गोपकुमारगण के साथ क्रीड़ारस में उन्मत्त हो कर अत्यन्त वेग से धावमान। अमिताशन--गोवर्द्धनोत्सव में गोपनिवे-दित अपरिमित द्रव्यों के भक्षक ॥५३॥

उद्भव—यमलार्ज्जुन वृक्ष का उत्पाटन कर उन में से कुवेर तनय दोनों को उद्भवित कर उनका मोचन करने वाले। क्षोभण—अपने गुणादि का श्रवण करा कर साधुओं को क्षोभित करने वाले। देव—दिव्यक्रीड़ा-परायण। श्रीगर्भ—विश्वसम्पत्ति जिन के गर्भ में है वे। जिन्होंने जृम्भण छल से माता यशोदा को निज उदर में समस्त विश्व दिखलाया है। परमेश्वर—परालक्ष्मी श्रीराधिका के स्वामी।

करण—निजभक्तों की निजप्राप्ति करी क्रिया में प्रचुर उपकारक। कारण—त्रिशक्ति के द्वारा प्रपञ्च के निमित्त-उपादान। कर्त्ता—प्रधानादि समस्त तत्त्व के प्रणेता। विकर्त्ता—विरिञ्चि के अन्तर में अवस्थान पूर्वक समस्त लोक के रचनाकारक। गहन—अत्यन्त सूक्ष्म अर्थात् सूक्ष्मधीवालों के ज्ञेय। गुह--ब्रजवासीजन ही उन की गुह्य महिमा को जानते हैं, उन के माधुर्य्याकृष्ट हो कर केलिरस की इच्छा करने वाले ॥५४॥

व्यवसाय—परम तत्त्वस्वरूप से निश्चयप्रमाणित। वेदादि उन नन्दनन्दन को परम तत्त्व रूप से अर्थात् स्वयं भगवान रूप से निर्णय करते हैं। व्यवस्थान—अत्यन्त स्थिरगुण विशिष्ट। संस्थान--कैशोर-वयस में नित्य अवस्थित अथवा प्रलयकाल में समस्त तत्त्व जिन में अवसाद प्राप्त होते हैं। स्थानद--अपने भक्त युधिष्ठिरादि के सर्वोत्कृष्ट स्थान प्रदान करने वाले।

ध्रुव—एकान्ती भक्तों के अनुगमनकारी। परर्द्धि-परात्मिका समृद्धियुक्त। परमस्पष्ट--वेदान्तादि शास्त्रों के द्वारा उद्गीयमान। पुष्ट—स्वरूपानुबन्धि रस-गन्धादि भोगों के द्वारा नित्यपुष्ट। शुभेक्षण--कल्याणकारी कृपाकटाक्ष जिन के ॥५५॥

राम—योगियों के हृदय रञ्जक अथवा श्रीराधिकादि गोपियों के रमण। विराम—सर्वविधिस्वरूप। विरजमार्ग--निर्दोष मार्ग-स्वरूप। अर्थात् जिन की साधन-पद्धति निर्दोष एवं अहिंसा रहित जपादि से युक्त है। नेय—सुहृद्गणों के संस्थापक। नय—अपने आदेश पालनार्थ सुहृदों को निश्चयात्मिका बुद्धि प्रदान करने वाले॥

यहाँ तक चतुर्थनाम शतक की व्याख्या हुई।





अनय—जिनसे शुभावह विधि अन्य कुछ नहीं है। वीर--ईंगित-मात्र से शिशुपाल के शिरच्छेदक। शक्तिमतां श्रेष्ठ- शक्तिमान इन्द्रादि देवताओं के श्रेष्ठ। धर्म्म--लोकसमूह के धारक। धर्मविदुत्तम--मन्वादि धर्म्मवेत्ताओं के उपजीव्य ॥५६॥

वैकुण्ठ--शुभ्रपत्नी विकुण्ठा के गर्भ में आविर्भूत अथवा भूम्यादि तत्त्व संश्लेषक। पुरुष—सब के अग्र! प्राण--अपने भक्तों के प्राणस्वरूप। प्राणद--भक्तेन्दिय परिशोधक। प्रणव--नित्यनूतन, अथवा सब के प्रणम्य। "जिन को समस्तवेद प्रणाम करते हैं इस लिये वे प्रणव कहे जाते हैं" एसा बचन है। पृथु--पार्थादि अपने भक्तों को आत्मसदृश प्रसिद्ध करने वाले। हिरण्यगर्भ-- एकमात्र ज्ञान गम्य। "ज्ञानं ज्ञेयः ज्ञानगम्यम्" इस प्रकार बचन है। शत्रुघ्न-अपने सेवकों के कामादि शत्रुओं को निधन करने वाले। व्याप्त-स्नेह विशेष से वाध्य हो कर भक्त हृदय सिंहासन में अवस्थित। वायु- मागधराज जरासन्ध के विजयकारी। अधोक्षज—शकट के अधोदेश में उत्पन्न। पाशक, "चक्र, शकट, विभीषक अर्थ में अधो शब्द का प्रयोग होता है एसा श्रीधर कोष कहता है। विषदिग्ध पूतना के नाश हो जाने पर समस्त ब्रजवासी "पुनः इस का जीवन आया" इस प्रकार श्रीकृष्ण के प्रति कहने लगे अतः श्रीकृष्ण का नाम अधोक्षज पड़ा है। अथवा जिन्होंने इन्द्रिय सुख को नीचे किया है, एसा अर्थ है ॥५७॥

ऋतु—स्वानुरक्त जनों के मानस क्षेत्र में विचित्र रूप से बिचरण शील। सुदर्शन—अत्यन्त मनोहर दर्शन वाले। काल--विक्षेपणकारी। परमेष्ठि--भूभार अपहरण कर परम पद में स्थित। परिग्रह--होरिकोत्सव में क्रीड़ा—परायण कान्ताओं के ग्राहक, अथवा अन्यदेवता त्याग पूर्वक जो परदेवता रूप में गृहीत होते हैं। उग्र--पाषण्ड सम्बन्ध में क्रुद्धस्वभाव विशिष्ट। सम्बत्सर--ब्रज-

रमणियों के निकट निरन्तर अवस्थानकारी। दक्ष—व्रजरमणियों में उपवेत हो कर अत्यन्त लावण्य प्रकाश करने वाले। विश्राम—उन सुभगाओं के विहार जनित श्रम का अपनोदन करने वाले, अथवा सब के विश्रामस्थान। विश्वदक्षिण—स्वानुरागीजन के प्रति प्रसन्न हो कर अपने चिद्घन देह तक दक्षिणा रूप में प्रदान करने वाले ॥५८॥

विस्तार—स्नेहपद्धतिविस्तारक। स्थावर--भूभार अपहरण के द्वारा शान्ति स्थापक। स्थाणु—कलियुग के अन्त में शास्त्रमर्य्यादा रक्षा करने वाले। प्रमाण—सत्यभाषी। अव्ययबीज--अविकृतभाव से कार्य्य समूह में अवस्थित। अर्थ—निष्काम भक्त समूह के एक मात्र विषयभूत। अनर्थ-सकामी भक्तों के निकट अनर्थ स्वर्गादि सुख के प्रदाता। महाकोश--महान् कोशागार के अधीश्वर एसा भावार्थ। महाभाग—नानाबिध सम्पद् विशिष्ट। महाधन--महान् धनवान् ॥५६॥

अनिर्विण्णः—निज पराङ्मुख जनों के पालन में भी सर्वदा निरत। स्थविष्ट--ताराचक्र अर्थात् शिशुमार चक्र की भाँति स्थूल-शरीर। भू—ध्रुव के भजनानुरोध से सर्वाधार रूप में स्थित। "पुच्छ देश में ध्रुव विद्यमान है" एसा वचन है। "वायु के द्वारा नक्षत्र-तारादि के साथ चन्द्र-सूर्य्यादि ज्योतिश्चक्र को शिशुमार चक्र में बाँध कर उस के पुच्छभाग में रह कर भ्रमित कराता है" इस वचन से ध्रुव का सर्वाधारत्व है। धर्मयूप—धर्म्म के स्तम्भ-स्वरूप। महामख—महद् यज्ञ स्वरूप, वे समस्त तदुद्देश में प्रवर्त्तित होते हैं यह अर्थ है। नक्षत्रनेमि—शिशुमारचक्र में निबद्ध नक्षत्रों को उनके अन्तर्य्यामी रूप में भ्रमित कराने वाले। नक्षत्री—जिन के नियन्त्रण से नक्षत्र समूह स्थित है। क्षम—नक्षत्रों के नियमन व वहन में समर्थ। क्षाम—अवान्तर क्षीण प्राप्त नक्षत्रान्तर के साथ



क्षीण रूप में स्थित। समीहन्—पुण्यवन्तों के अभिलषणीय ॥६०॥

यज्ञ—रुचि पत्नी आकूति से "यज्ञ" इस नाम से आविर्भूत। इज्य-सर्वोत्तम भजनीय। महेज्य—महा राजोपचार से अथवा षोडश उपचार से पूजनीय। क्रतु-वेदोक्त कर्म्म समूह से आराधनीय। सत्र—साधुओं के त्राण कारण तथा उन के एक मात्र सम्पत्ति स्वरूप अथवा गृहस्वरूप। सतांगति--भक्तों के युगपद् प्राप्य। सर्व्वदर्शी-भक्तों के युगपद् दर्शनीय। विमुक्तात्मा—प्रपञ्चास्पृष्ट स्वरूप। सवज्ञ-उत्कृष्टतम ज्ञान स्वरूप तथा सब अन्तर्य्यामी ॥६१॥

सुब्रत—अतितृप्त हो कर भी प्रीत्यार्पित वस्तु के व्रततया ग्रहण करने वाले। सुमुख—आनन्दयुक्त मुखकमल। सूक्ष्म--चित्सुख विग्रह धारी। सुघोष—ब्रह्मादि देवताओं के मनोरञ्जनकारी वेणुवाद्य में विशारद। "वेणुवाद्यविशारदः" एसा अष्टोत्तरशतनामस्तोत्र में है। सुखद—वेणुनाद से सुख देने वाले। सुहृत्-निस्वार्थ हितकारक। मनोहर—रुचिर त्रिभङ्गि आकार से सब के मनोहरणकारी। अजितक्रोध—नहीं जिता है कालियनाग के प्रति क्रोध जिसने। वह क्रोध वस्तुतः अनुग्रह रूप था एसा भावार्थ है। वीरबाहु—महा महा वीरों का दलन करने वाले बाहु जिनके। विदारण—पर्वत समान वकासुर को तृण की भाँति विदीर्ण करने वाले ॥६२॥

स्थापन—निजाग्रज बलदेव के प्रेम से आबद्ध होकर भक्ति के साथ सेबाकारी। स्ववश—गोवर्द्धनोत्सव में स्वतन्त्रतया प्रवृत्त। व्यापी—प्रतिगृह में एककालीन विराजमान। नैकात्मा--बहु स्वरूप धारी। नैकधर्म्मकृत्--भक्तों के भावानुसार विचित्र चेष्टावान्। वत्सर--वत्सों का आह्वान करने वाले। वत्सल— वत्सपालक। वत्सी-असंख्य वत्सधन से धनी। रत्नगर्भ—नन्दपत्नी यशोदा के रत्नाकर समान गर्भ से उदित। "यशोदाखनिमाणिक्य" रूप से उत्प्रेक्ष्यमाण यह भावार्थ। धनेश्वर—कामधेनुओं के स्वामी ॥६३॥

धर्मगुप्—वेदोक्त धर्म्मों के पालक। धर्म्मकृत्--लोक संग्रहार्थ धर्म्मानुष्ठानकारी। धर्म्मी—स्वयं धर्म्मी अर्थात् निर्द्धर्म्मक रहित। सत्—तीन काल में समानभाव में अवस्थित। असत्--विषाद-बिनाशादि रहित। क्षर--सर्वाराध्यचरण तथा दुष्टों से भक्तरक्षक। अक्षर—प्रणव स्वरूप। अविज्ञात--प्रपन्नजनों के दोषों को ग्रहण न करने वाले। सहस्रांशु--सर्वविषय में ज्ञानवान। बिधाता-शरणागत जन के दोष निवारक। कृतलक्षण—अनन्य भक्तों के साथ अपने स्वरूप प्रकटकारी, अर्थात्—भजनकारियों के प्रति अपने अनुरक्त भाव प्राकट्यकारी ॥६४॥

गभस्तिनेमि—किरणमाला से परिशोभित सुदर्शन चक्रधारी। सत्त्वस्थ—सुदर्शनचक्र की शंका से यमकिंकरगण जिनके भक्तों को यमालय लेजाने में असमर्थ। सिंह—यमकिंकरों के निकट भयङ्कर। भूतमहेश्वर—यमादि के ईश्वर। आदिदेव--धर्म्मराजादि के शिक्षा-दाता व अनुशासक। महादेव—स्वभक्त जिघांसु के जेता अथवा महाक्रीड़ा परायण।

देवेश--क्रीड़ा परायण वयस्यों के श्रेणीविभाजक व उन के क्रीड़ोद्भव दोषों के क्षमाशील। देवभृद्गुरु—ब्रह्म-रुद्रादि के स्वस्व अधिकारविधि के उपदेशक ॥६५॥

उत्तर—सर्वशक्ति सम्पन्न विचित्रानन्त अथवा सर्वप्रवर। गो-पति--सूर्य्यपति। गोप्ता--सर्वसंरक्षक। ज्ञानगम्य--उन उन ज्ञानों से गम्य। कर्म्म के द्वारा उन्हें नहीं जाना जाता है। यहाँ कर्म्म शब्द से स्वर्गादि कामनारूप नश्वर कर्म समूह है। पुरातन--क्षत्रज्ञ शरीर बिस्तारकारी अर्थात् अति प्राचीन।

यहाँ तक पञ्चम नाम शतक की व्याख्या हुई॥



शरीरभूतभृत्—वृन्दावन रूप शरीर विधारक। "पञ्चयोजनात्मक यह वृन्दावन मेरे देहस्वरूप है" यह वचन है। भोक्ता--वृन्दावन के नित्य अनुभव कारी। कपीन्द्र- निज क्रीडोपकरण समूह के स्वामी। भूरिदक्षिण—अपने जन्मोत्सव के दिवस विप्रगण को प्रचुर दान करने वाले ॥६६॥

सोमप—शंकर के प्रतिपालक। अमृतप—देवताओं के रक्षक। सोम—कीर्त्ति व कान्ति के साथ विराजित अथवा चन्द्रस्वरूप। यहाँ चन्द्र शब्द से नक्षत्र पति चन्द्र नहीं परन्तु चन्द्रविजयी पंचविंश चन्द्रमा से प्रवर्त्तमान कृष्णचन्द्र हैं। पुरुजित्—महाबलशाली बहु शत्रु के पराभवकारी। विनय—रक्षित यादवों के सेवनीय व उनके सेवाकारी। जय—सर्वाधीन अर्थात् समस्त तत्त्व उन के आधीन में हैं। सत्यसन्ध—यथार्थ सन्धाताओं की रक्षा के लिये प्रतिज्ञायुक्त। दाशार्ह—दानपात्र अथवा दाशार्ह वंशोद्भव। "कमलनयन देवदेव जनार्द्दन से बढ़ कर उत्तम पात्र तीनलोक में कोन है? उन को ही दान दिया जावे" एसा महाभारत वचन है। सात्त्वतां पति-यादवों के पालक। वैष्णव-धर्म्म-प्रचारकों के पति इस प्रकार कोई कोई व्याख्या करते हैं ॥६७॥

जीव—निजविश्लेषदुःखित भक्तों को दर्शनामृतदान से जीवित करने वाले। विनयिता—उन भक्तों को आत्मजवद् लालनादि के द्वारा पालन करने वाले। अथवा उनके नेत्र गोचर हो कर अनुगामी रहने वाले। साक्षी--उन की विश्लेषआर्त्ति को साक्षात् देखने वाले। मुकुन्द--उन में प्रादुर्भूत होंने पर मुख में कुन्द की भाँति हास्य जिन का। अमितविक्रम--अपनी आत्मा में उन को धारण करने वाले। अम्भोनिधि--पाताल-समुद्राम्भसावधि विश्वाधार कर्म्म में आत्मा-समाश्रयकारी। अनन्तात्मा--समुद्र-जलोपरि विश्वाधार

स्तम्भरूप शेष के अन्तर्य्यामी। महोदधिशय—प्रलय महोदधि में शेषपर्य्यङ्कपर अपने अंश के सह शयनकारी। अन्तक—वह शयन अतिमनोहर है जिन को। महोदधिशयोऽन्तक यहाँ एकनाम विशेषण के द्वारा है ॥६८॥

अज—शुक्र-शोणितादि द्वारा जीव की भाँति जन्म रहित। महार्ह—परमपूज्य। स्वभाव्य—निज भक्तों के द्वारा सम्यक्तया परेश स्वरूप में भावनीय। जितामित्र—स्वानुरक्तजनों के कामादि वैरिओं को पराभूत करने वाले। प्रमोदन—स्वकान्ति कर्द्दमजी को देख कर हर्षाश्रुयुक्त। आनन्द—स्वानुगतजनों के आल्हाददाता अथवा स्वैकान्तिनी माता देवहूति के आनन्ददाता। नन्द—देवहूति के पुत्रभाव से आनन्दप्रद। सत्यधर्म्म—अविनश्वर धर्मस्वरूप। त्रिविक्रम—वेदत्रय में क्रमगति विशिष्ट ॥६९॥

महर्षि—सर्ववेदपरिदर्शक। कपिल—पिङ्गलवर्णयुक्त। आचार्य्य—शुद्ध आत्मतत्त्व के उपदेशक। कृतज्ञ—सगरपुत्र अंशुमान के स्वाभिमुख में कृतकर्म्मों के अवगतकारी। मेदिनीपति—पृथिवी के स्वामी। त्रिपद—प्रणवगत आकार-उकार-मकार स्वरूप। त्रिदशाध्यक्ष—देवताओं के आपत्कालीन सखा। महाशृङ्ग—भूमण्डल धारण क्षम दन्ताग्रभाग वाले। कृतान्तकृत्—कालस्वरूप हिरण्याक्ष दैत्य के विनाशक ॥७०॥

महावराह—महान् पर्वत के समान शूकरवपुधारी। गोविन्द—रसातलगत पृथिवी के उद्धारकारी। सुषेण—सर्वोत्कृष्ट सेना परिवृत अथवा शोभमान अनादि अविद्या-विनाशन क्षम आत्मवेदिनी निजधाम मथुरा जिन की। कनकाङ्गदी—कनक जटित रत्नमय अङ्गदादि जिन के। गुह्य—उस प्रकार के विग्रह धारी आप आत्मस्वरूप से लोगों के जानने में असमर्थ। गभीर—स्वगुणोपासन के द्वारा अलभ्य। गहन—अतिदुर्ज्ञेय। गुप्त—अपनी शक्ति के द्वारा



सब से रक्षित। चक्रगदाधर—चक्र-गदा के धारक ॥७१॥

वेधा—देवकार्य्य समाधक। स्वाङ्ग—स्वधर्म्मोपदेशक। अजित—हिरण्याक्ष-पराभवकारी। कृष्ण—नीलोत्पल समान वर्ण वाले। दृढ़—अतिबलवान्। सङ्कर्षण—हिरण्याक्ष-संकर्षक। अच्युत—पतन रहित। वरुण—निजलाभ में भक्तों को वरण करने वाले।

वारुण—स्वामीरूप से वरणकारा भक्तों के निकट स्थित। "वरुणालय से आने के कारण वारुण शब्द है" कोई कोई एसा कहते हैं। वृक्ष—भूमि को भार्य्यारूप से वरणकारी। पुष्कराक्ष—महीउद्धार के समय वराहरूप से समुद्र जल का विलोडन कर अन्तः प्रविष्ट अथवा सर्वदर्शन। महामना—महान् मोक्ष दाता मन जिन का ॥७२॥

भगवान्—भर्त्ता-नेतादि षडैश्वर्य्य विशिष्ट। भगहा—असत् गामियों के मारक। नन्दी—ब्रजराजनन्दन। वनमाली—सखा, सखी अथवा भक्तों के द्वारा प्रदत्त नित्य वनमाला धारी। हलायुध—बलभद्र स्वरूपधारक। आदित्य—अदिती गर्भ से वामन रूप में अवतीर्ण। ज्योतिरादित्य—आदित्य समान कान्तिधारी। सहिष्णु—निजाश्रित जनों के अपराध क्षमाकारी। गतिसत्तम—शोभनीय गमन जिन का। अथवा शरणागतजनों के गतिदायक। ७३॥

सुधन्वा—मनोहर वैष्णव-धनुषधारी। खण्डपरशु—सर्व क्षत्रीच्छेदनकारी परशुधारक। दारुण—क्षत्रियकुल में निर्दय। द्रविणप्रद—क्षत्रिय हत्याफल निवृत्ति के लिये यज्ञ करके ऋत्विक् ब्राह्मणों को भूमि प्रदान करने वाले। दिवःस्पृक्—परमव्योम के याथात्म्य विमर्शक। सर्वदृग्व्यास—वेद को चार भाग से विभाजित करने वाले। वाचस्पति—इतिहास, पुराण रूप चतुर्लक्षणा वाणी के प्रादुर्भावक। अयोनिज—जिन की वाणी से सरस्वती उत्पन्न हुई अर्थात् जिनकी वाणी ही सरस्वती है ॥७४॥

त्रिसामा--सामरूप तीन वेदव्रत जिन के। मनुष्य वेदव्यासजी के व्रत में सामवेद का गान करते हैं। अथवा वेदविभागक। सामग--समस्त साम को आनन्द के साथ गान करने वाले। साम--शिष्यों को सत्य-विद्या के उपदेशक। निर्वाण--शिष्यों की अविद्या नाश कर मोचन उपाय के निर्द्धारक।

भेषज--महा अविद्याव्याधि के निदानक। भिषक्--उपाधिरूप महाव्याधि के निदानक। अब प्रेमावतार श्रीकृष्णचैतन्य स्वरूप का द्योतन करते हुए छै नामों से स्वरूप निर्णय करते हैं। सन्यासकृत्--कलिपाप-तापों से आच्छन्न मनुष्यों के उद्धारार्थ कपट-संन्यासी रूप धारण कर देश देश में परिभ्रमण करने वाले। शम- श्रीहरि के रहस्य अर्थात् निगूढ़ प्रेम तत्त्व के आलोचक। शान्त--श्रीकृष्ण से अन्य विषय में मन का उपरम करा देने वाले अर्थात् जिन का दर्शन कर सब कोई संसार मार्ग से निवृत्त हो कर केवल कृष्णरसानुभव करते हैं। निष्ठा--एकमात्र हरिकीर्त्तन प्रधान भक्तियज्ञ में निष्ठा करा देने वाले। अथवा अन्तर में कृष्णवर्ण अथच बाहर अङ्गकान्ति से अकृष्ण ( गौरवर्ण ) "कृष्णं वर्णयतीति कृष्णवर्णं" अर्थात् "कृष्ण का वर्णन करने के कारण कृष्णवर्ण" एसा भी अर्थ है। पण्डितजन कलिकाल में अङ्ग, उपाङ्ग, अस्त्र ( प्रहार साधन हरिनाम ) एवं पार्षदों से परिशोभित भगवान् की हरिनाम संकीर्त्तन प्रधान यज्ञ के द्वारा अर्च्चना करते हैं। शान्ति--अद्वैतवादादि भक्तिविरोधि मतों के उपशामक। परायण--महाभावान्त भावों के परम गतिरूप ॥७५॥

शुभाङ्ग--मङ्गलात्मा अथवा स्वैकान्ति गोकुलवासियों के हृदय रञ्जक श्रीअङ्ग-चरणादि जिन के। शान्तिद--मन्द मधुर हास्य के द्वारा शान्तिमानिनी अर्थात् प्रेमवती गोकुलरमणियों के नित्य नवीन भावोत्पादक। स्रष्टा--उन के सर्वदा प्रमोद सम्पद् अर्पण के द्वारा परम आप्यायितकारी। कुमुद--वृन्दावन-धरणी के आल्हादक।



कुवलेयशय--सर्व विमोहक वंशीवादन के द्वारा आनन्दामृत पान कराकर पृथिवी को वलशालिनी करने वाले। अथवा सर्व विमोही वेणु में करयुगल जिन के। गोहित--गोसमूह के हितकारक। गो-पति--गो समस्त के पति अर्थात् गोपालक। गोप्ता--गोगण के रक्षक। वृषभाक्ष--व्रजहिंसार्थ समागत वृषासुर में नेत्र जिन के अर्थात् उस के ज्ञाता। वृषप्रिय--वृषासुर को बध कर अपने प्रिय वृष के रक्षक ॥७६॥

अनिवर्त्ती--वृषासुर के सम्मुख में सखा के स्कन्ध में हस्त रख कर उसको न जानता सा विराजमान। निवृत्तात्मा--वृषासुर के सम्मुख युद्ध करने में प्रवृत्त। संक्षेप्ता--उस के शृङ्ग को धारण कर विध्वंस करने वाले। क्षमकृत्--व्रज के कल्याण विधायक। शिव--वृषासुर के वध हो जाने पर प्रियाओं के द्वारा आरोपित गोवध-पातक से निष्कृतिलाभ के लिये गंगादि समस्ततीर्थों को आह्वाहित कर तथा उन की धाराओं में स्नान कर विशुद्ध। यह समस्त चरित्र दशमस्कन्ध में वर्णित है। यहाँ "क्षमकृच्छिव" एक नाम भी हो सकता है। वृषासुर का बध कर निःसपत्न शयनकारी एसा अर्थ है।

यहाँ तक षष्ठ शतक की व्याख्या हुई।

---

श्रीवत्सवक्षा--श्रीवत्साङ्कित वक्षः स्थल वाले। श्रीवास--गिरिराज कटक सानु शोभा में निवासक अथवा गिरि समान नितम्बधारिणी गोकुललक्ष्मीगण में समासक्त। श्रीपति--इन्द्रकोप से उन व्रजलक्ष्मी-गण की रक्षा करने वाले। श्रीमताम्बर--मतिमान अथवा वाग्मी अपने मित्रों के वरणीय ।७७।

श्रीद--निजबन्धुओं के सम्पत्तिप्रद अथवा उन के वेशादिरचक। श्रीश--निजभक्तों की भक्ति-प्रेम-भाव रूप त्रिवर्ग सम्पत्ति के

